ननु केवलान्वयिनि ज्ञेयत्वादौ साध्ये साध्यवदन्याऽप्रसिद्धत्वादव्याप्तिः, किं च सत्तावान् जातेरित्यादौ साध्यवदन्यस्मिन् सामान्यादौ हेतुतावच्छेदकसंबन्धेन समवायेन वृत्तेरप्रसिद्धेरत आह अथवेति। हेतुमति

अब पूर्वोक्त समग्र पूर्वपक्ष व्याप्ति को दूषित करते हैं "ननु केवलान्वयिनि ज्ञेयत्वादौ" इत्यादि ग्रन्थ से। पूर्वोक्त समग्र लक्षण की "इदं ज्ञेयं वाच्यत्वात्" इत्यादि स्थल में केवलान्वयी ज्ञेयत्वादि को साध्य करने पर साध्य ( ज्ञेयत्व ) वत् से अन्य अप्रसिद्ध होने के नाते अव्याप्ति है—क्योंकि साध्य जो ज्ञेयत्व ( ज्ञानविषयता ) वह केवलान्वयी है अर्थात् सर्वत्र है—अतः ज्ञानविषयतारूप जो ज्ञेयत्व तद्वान् ही सब पदार्थ हैं—क्योंकि संसार में कोई पदार्थ भी ऐसा नहीं कि जो किसी के भी ज्ञान का विषय न हो—अन्ततोगत्वा ईश्वर के ज्ञान के विषय तो सब ही हैं—अतः ज्ञानविषयतारूप साध्यवान ही सब हैं उनसे अन्य अप्रसिद्ध है। एवं 'सत्तावान् जातेः' इत्यादि स्थल में अव्याप्ति है। क्योंकि साध्यवाले हैं द्रव्य-गुण-कर्म—उनसे अन्य अर्थात् उनके भेद के अधिकरण सामान्य-विशेष वगैरह हैं—उनमें हेतुतावच्छेदक समवायसम्बन्ध से वृत्तित्व ही अप्रसिद्ध है—( अर्थात् हेतुतावच्छेदक सम्बन्ध से यहाँ 'से' यह जो तृतीया है—उसका अर्थ है 'अवच्छिन्नत्व' उसका अन्वय वृत्तिता में है तब यह मतलब हुवा कि सामान्यादिनिरूपित हेतुतावच्छेदक समवायसम्बन्धावच्छिन्ना वृत्तिता अप्रसिद्ध है—क्योंकि सामान्य आदि में समवाय सम्बन्ध से कोई भी पदार्थ वृत्ति नहीं है। यदि वृत्ति होता तो उसमें वृत्तिता प्रसिद्ध होती—जैसे घट में समवाय सम्बन्ध से घटत्व रहता है तो घटनिरूपित समवायसम्बन्धावच्छिन्ना वृत्तिता घटत्व--द्रव्यत्व आदि में प्रसिद्ध है। )

अब फिर यह प्रश्न जाग्रत रह गया कि 'साध्यव्याप्यहेतुमान्' यहाँ पर व्याप्ति क्या चीज है—तो उसे बतलाते हैं अथवा इस ग्रन्थ से। अथवा "हेतुमन्निष्ठविरहाप्रतियोगिना साध्येन

---

वन्ह्यधिकरणाधिकरणादीनां सर्वेषामेव वन्हिमत्त्वत्वादिरूपेण तादात्म्यसंबन्धेनानुमितौ द्विविधविषयतावारणाय तद्वदन्यावृत्तित्वज्ञानस्य हेतुत्वावश्यकतया गौरवापत्तेः। अतः तादात्म्यान्यसंबन्धेनानुमितौ साध्यात्यन्ताभाववदवृत्तित्वज्ञानं, तादात्म्यसंबन्धेनानुमितौ साध्यान्यावृत्तित्वज्ञानं हेतुः न तु साध्यवदन्यावृत्तित्वज्ञानम्। अभावप्रत्ययोहीत्यादिनियमाभ्युपगमे च स्वरूपतोद्रव्यत्वादिविधेयकानुमितिर्न स्वीकरणीयेत्येवव्यायो लाघवादिति संक्षेपः ॥६८॥

सिद्धान्तलक्षणप्रणयने बीजमाह। नन्विति। केवलान्वयिनि। निरवच्छिन्नवृत्तिकात्यन्ताभावाप्रतियोगिनि। केचित्तु "केवलान्वयिनि" केवलान्वयित्वग्रहदशायामित्याहुः।

ज्ञेयत्वादौ साध्ये इति। ज्ञेयं वाच्यत्वादित्यादवित्यर्थः। साध्यवदन्यस्याऽप्रसिद्धत्वादिति। ज्ञेयत्ववदन्यस्याऽप्रसिद्धत्वादित्यर्थः। ननु केवलान्वयित्वज्ञानकाले संशयपक्षतारूपकारणविरहान्नानुमितिः, अथवा केवलान्वयित्वज्ञानमेवानुमितिकारणमित्यतोदोषान्तरमाह। किंचेति।

अथवा हेतुमन्निष्ठविरहाऽप्रतियोगिना ।
साध्येन हेतोरैकाधिकरण्यं व्याप्तिरुच्यते ॥ ६९ ॥

निष्ठा वृत्तिर्यस्य स तथा विरहो ऽभावः, तथा च हेत्वधिकरणवृत्तिर्योऽभावस्तदप्रतियोगिना साध्येन सह हेतोः सामानाधिकरण्यं व्याप्तिरुच्यते । अत्र यद्यपि वन्हिमान् धूमादित्यादौ हेत्वधिकरणपर्वतादिवृत्त्यभावप्रतियोगित्वं तत्तद्वन्ह्यादेरस्तीत्यव्याप्तिः । न च समानाधिकरणवन्हिधूमयोरेव व्याप्तिरिति

हेतोः सामानाधिकरण्यं व्याप्तिः" अर्थात् हेतुमति निष्ठा वृत्तिर्यस्य तथा विरहोऽभावः—तथा च हेत्वधिकरणवृत्तिर्योभावस्तदप्रतियोगिना साध्येन हेतोः सामानाधिकरण्यं व्याप्तिः । समन्वय-वन्हिमान् धूमात् यहाँ पर हेतु हुवा धूम—उसके अधिकरण हुवे पर्वत-महानस-चत्वर-गोष्ठ—उनमें वृत्ति अभाव 'वन्हिर्नास्ति' इस अभाव को छोड़कर घटोनास्ति-पटोनास्ति इत्यादि सब अभाव मिलेंगे—उनके प्रतियोगी घट-पट आदि, अप्रतियोगी ( प्रतियोगी से भिन्न ) साध्य हुवा वन्हि—उसके साथ हेतु ( धूम ) का ( पर्वत-महानस में ) सामानाधिकरण्य ( एकाधिकरणवृत्तित्व ) है । 'धूमवान् वन्हेः' यहाँ पर हेतु ( वन्हि ) के अधिकरण अयोगोलक में वृत्ति अभाव ( धूमो नास्ति ) यह अभाव भी हुवा—उसका अप्रितयोगी ही धूम हुवा अप्रतियोगी साध्य न होने से अलक्ष्य में लक्षण नहीं गया ।

पूर्वोक्त में स्थलों अव्याप्ति भी नहीं है—क्योंकि "इदं ज्ञेयं वाच्यत्वात्" यहाँ पर वाच्यत्व हेतु का अधिकरण हुआ जगत्—उसमें वृत्ति अभाव घटाभाव उसका प्रतियोगी घट-अप्रतियोगी साध्य ज्ञेयत्व-उसका सामानाधिकरण्य वाच्यत्व हेतु में है । 'सत्तावान् जातेः' यहाँ हेतु हुई जाति—उसके अधिकरण द्रव्य-गुण-कर्म-उनमें वृत्ति अभाव सत्ता नास्ति' यह अभाव न होकर घटोनास्ति आदि अभाव होंगे—उनके प्रतियोगी घट आदि—अप्रतियोगी साध्य हुई सत्ता—उसके साथ द्रव्य में जाति हेतु का सामानाधिकरण्य है—क्योंकि द्रव्य में सत्ता साध्य भी है—और जातिहेतु भी है—अतः यहाँ भी लक्षणसमन्वय हुआ ] "अत्र यद्यपि" इस ग्रन्थ का यह आशय है कि 'पर्वतो वन्हिमान्' यहाँ पर हेत्वधिकरण ( पर्वतादि ) में वृत्ति अभाव जैसे घटाभाव—पटाभाव हैं—वैसे ही तत्तद्वन्हिः ( महानसीयवन्हिः ) नास्ति यह अभाव भी मिला—ऐसे ही हेत्वाधिकरण महानस में तत्तद्वन्हिः ( पर्वतीय वन्हिः ) नास्ति—एवं हेत्वाधिकरण चत्वर में गोष्ठीयवन्हि का अभाव—और हेत्वधिकरण गोष्ठ में चत्वरीयवन्हि का—तथा अन्य सब वन्हियों का चालनीयन्याय से । अभाव भी मिला—उन-उन अभावों के प्रतियोगी चारों वन्हि हो गयीं —

---

इत्यादौ । अव्याप्ति रितिपूर्वेणान्वयः । अव्याप्तिश्चात्र 'साध्यवदन्य' वृत्तितायां हेतुतावच्छेदकसंबन्धावच्छिन्नत्वनिवेशाभिप्रायेण । उच्यते इति । हेत्वधिकरणवृत्त्यत्यन्ताभावाप्रतियोगिसाध्यसामानाधिकरण्यं "हेतौ" व्याप्तिरित्यर्थः । उभयाभावसत्त्वादिति । वन्हिघटोभयाभावसत्वादित्यर्थः । इदमुपलक्षणम् । महानसीयवन्ह्य-

**वाच्यम् । तत्तद्वन्ह्यादेरप्युभयाभावसत्त्वादेकसत्त्वेपि द्वयं नास्तीतिप्रतीतेः, गुणवान् द्रव्यत्वादित्यादावव्याप्तिश्च । तथापि प्रतियोगितानवच्छेदकं यत्साध्यतावच्छेदकं तदवच्छिन्नसाध्यसामानाधिकरण्यं व्याप्तिरिति वाच्यम् ।**

और चारों वन्हि में से कोई एक वन्हि ही साध्य है—अतः अप्रतियोगी साध्य वन्हि न होने से अव्याप्ति हो गयी । और यदि सिद्धान्ती यह कहे कि सामानाधिकरण्यवन्हि-धूम-का ही व्याप्ति है–अर्थात् पर्वतीयधूम के साथ पर्वतीय धूम का व्याप्ति है–महानसीयधूम के साथ महानसीयवन्हि का व्याप्ति है क्योंकि पर्वतीयधूम के साथ पर्वतीयवन्हिका महानसीयधूम के साथ महानसीयवन्हि का सामानाधिकरण्य है । तो ऐसा कहने से हेतु जो पर्वतीयधूम–उसके अधिकरण पर्वत में वृत्ति तत्तद्वन्हि ( महानसीयवन्हि ) का अभाव लेने पर भी—उस अभाव का प्रतियोगी महानसीय-वन्हि—उससे भिन्न अर्थात् अप्रतियोगी साध्य पर्वतीयवन्हि हुआ—उसका सामानाधिकरण्य पर्वतीय धूम हेतु के साथ है --अतः वन्हिमान् धूमात् में अव्याप्ति नहीं हुई ।

आशङ्का करते हैं कि समानाधिरणवन्हि-धूम की व्याप्ति होने पर भी "वन्हिमान् धूमात्" यहाँ अव्याप्ति है—क्योंकि "एकसत्त्वेऽपि द्वयं नास्ति" इस नियम से हेत्वधिकरण पर्वत में पर्वतीयवन्हि के होने पर भी तद्वन्हि ( पर्वतीयवन्हि- , घटोभयं नास्ति यह अभाव मिलेगा—इस अभाव का प्रतियोगी जैसे घट हुवा-- ऐसे ही पर्वतीयवन्हि भी—अथ च वही साध्य है—अतः अप्रतियोगी साध्य नहीं हुवा—वही मूल में कहा है कि "तत्तद्वन्ह्योदेरपि" इति । ( यदि इस दोष के वारणार्थ हेत्वधिकरणवृत्त्यभावीयप्रतियोगिता में 'व्यासज्यवृत्ति धर्मानवच्छिन्नत्व' विशेषण देते हैं तो यह दोष वारित हो जायगा– क्योंकि हेत्वधिकरण पर्वत वृत्ति जो तद्वन्हि-घटोभयाभाव है–उस उभयाभाव की प्रतियोगिता व्यासज्यवृत्ति धर्म जो उभयत्व–उससे अवच्छिन्ना ही है अनवच्छिन्ना नहीं है–अतः व्यासज्यवृत्ति धर्म से अनव-च्छिन्ना है प्रतियोगिता जिस अभाव की ऐसा हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव घटाभाव को लेकर लक्षण समन्वय हो जाने से वन्हिमान् धूमात् में अव्याप्ति नहीं है ) तब इस लक्षण में दोष देते हैं कि "गुणवान् द्रव्यत्वात्" ( इस स्थल में घट पक्ष है ) यहाँ पर अव्याप्ति है । क्योंकि द्रव्यत्व हेतु का अधिकरण यदि शुक्ल घट है तो उसमें वृत्ति अभाव करके शुक्लगुण के अभाव को छोड़कर नीलगुण का अभाव पीतगुण का अभाव है–ऐसे ही हेत्वधिकरण नील घट में शुक्लगुण का भी अभाव मिल जायगा–इस प्रकार चालनीयन्याय से सब गुणों का अभाव मिल जाने से अभाव के प्रतियोगी सब गुण हुवे–गुण ही साध्य है–अतः अप्रतियोगी साध्य नहीं है । अब इस पूर्वपक्ष पर सिद्धान्ती उत्तर करता है कि "हेत्वधिकरणवृत्त्यभाववृत्ति जो अभाव उस अभाव की प्रतियोगिता का अनवच्छेदक ( अवच्छेदक से भिन्न ) जो साध्यता-

---

भावमादायापि अव्याप्तिर्बोध्या । हेतुसमानाधिकरणाभावे वैशिष्ट्यव्यासज्यवृत्तिधर्मा-नवच्छिन्नप्रतियोगिताकत्वनिवेशे दोषान्तरमाह । गुणवानिति । अव्याप्तिश्चेति । द्रव्यत्वाधिकरणे "आकाशादौ" रूपत्वाद्यवच्छिन्नाभावसत्त्वादिति भावः । अत्र हेतोरेकव्यक्तितया समानाधिकरण्योरेव व्याप्तिरित्युक्तावपि न निस्तार इति भावः ।

ननु रूपत्वव्याप्यजातिमद्वान् पृथिवीत्वादित्यादौ साध्यतावच्छेदिकाः रूपत्व-
जातयस्तासां च शुक्लत्वादिस्वरूपाणां नीलघटादिवृत्त्यभावप्रतियोगिता-

वच्छेदक तदवच्छिन्नसाध्यसामानाधिकरण्य" यही हेतु में साध्य की व्याप्ति है-इससे पूर्व दोषों का वारण हो जाता है। जैसे 'वन्हिमान् धूमात्' यहाँ हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव लीजिये तत्तद्वन्हिर्नास्ति यह अभाव-इस अभाव का प्रतियोगितावच्छेदक तत्तद्वन्हित्व ( महानसीयवन्हित्व-पर्वतीयवन्हित्व आदि ) उससे भिन्न साध्यतावच्छेदक शुद्धवन्हित्व-उससे अवच्छिन्न साध्य वन्हि-उसका सामानाधिकरण्य धूम में है-क्योंकि धूम भी पर्वत में है और वन्हि भी-अतः एक अधिकरण ( पर्वत आदि ) में दोनों ( वन्हि-धूम ) वृत्ति होने के नाते एकाधिकरणवृत्तित्वरूप सामानाधिकरण्य धूम में रह गया। इस प्रकार वन्हिमान् धूमात् यहाँ पर अब अव्याप्ति दोष नहीं रहा। और "गुणवात् द्रव्यत्वात्" यहाँ पर तत्तद्गुणाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक तत्त-द्गुणत्व-उससे भिन्न साध्यतावच्छेदक शुद्धगुणत्व-तदवच्छिन्न साध्य हुवा गुण-उसका सामानाधिकरण्य घटान्तर्भविण द्रव्यत्व हेतु में है-क्योंकि घट में गुण भी है और द्रव्यत्व भी-अतः अव्याप्ति न हुवी। अब लक्षण शरीर दो हो गये प्रथम अनवच्छेदकत्व से अघटित-जैसे "हेत्वधिकरणवृत्त्यभावाप्रतियोगिसाध्यसामानाधिकरण्य दूसरा-हेत्वधिकरणवृत्त्यभावप्रतियोगिता-नवच्छेदकं यत् साध्यतावच्छेदकं तदवच्छिन्न साध्य सामानाधिकरण्य।

प्रश्न—सिद्धान्ती के इस अनवच्छेदकत्व घटित लक्षण की पूर्वदोष वारित होने पर भी "रूपत्वव्याप्य जातिमद्वान् पृथिवीत्वात्" इस स्थल में अव्याप्ति हो जाती है-तथाहि-पक्ष है "घट" उसमें रूपत्वव्याप्य जो ( सातों रूपों में अलग-अलग रहने वाली ) नीलत्व-पीतत्व आदि जातियाँ हैं-तादृश जातिमान् नील-पीत आदि सप्तविधरूपों में रहनेवाली नीलत्व-पीतत्व आदि जातियाँ साध्यतावच्छेदक हैं-तब क्या हुवा कि पृथिवीत्व रूप हेतु का अधिकरण यदि शुक्ल घट को लेते हैं तो उसमें वृत्ति अभाव शुक्लरूपाभाव को छोड़कर नील-पीत आदि सब रूपों का अभाव मिल जायगा-एवं हेत्वधिकरण नीलघटमें शुक्लरूप का भी अभाव मिल जायगा-इस प्रकार चालनीन्याय से हेत्वधिकरणवृत्ति जो नीलाभाव पीताभाव आदि सप्तविधरूपाभाव है-उस अभाव की प्रतियोगितावच्छेदक नीलत्व-पीतत्व आदि सातों जातियाँ हुवीं-और वे ही पूर्वोक्त रीति से साध्यतावच्छेदक भी हैं-अतः प्रतियोगितानवच्छेदक साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा अव्याप्ति हुवी। वही मूल में कहा है कि "रूपत्वव्याप्य जातयः-अर्थात् साध्यतावच्छेदक रूपत्वव्याप्य जातियाँ हैं ) तासां च शुक्लत्वादि जातीनाम् ( वे ही शुक्लत्वादि जातियाँ ) ( हेत्वधिकरण ) नीलादि घट में वृत्ति अभाव की प्रतियोगितावच्छेदक हैं-अतः अव्याप्ति हो गयी।

---

**प्रतियोगितानवच्छेदकमिति** । हेत्वधिकरणवृत्त्यभावेत्यादिः । **इति वाच्यमिति** । गुणत्वस्य द्रव्यत्वसामानाधिकरणाभावप्रतियोगितानवच्छेदकत्वा न्नाव्याप्तिरिति भावः । **तत्र** । रूपत्वव्याप्यजातिमद्वान् पृथिवीत्वादित्यादौ । **परंपरया** । स्वाश्रया-श्रयत्वसंबन्धेन । **इदमुपलक्षणम्** । स्वन्यूनवृत्तिजात्याश्रयत्वसंबन्धेन रूपत्वमेव

वच्छेदकत्वमस्तीत्यव्याप्तिरिति चेन्न। तत्र परंपरया रूपत्वव्याप्यजातित्वस्यैव साध्यतावच्छेदकत्वात्, न हि तादृशधर्मावच्छिन्नाभावः क्वापि पृथिव्यामस्ति,

उत्तर—वहाँ परम्परा सम्बन्ध से रूपत्वव्याप्य जातित्व को साध्यतावच्छेदक बना देना। [ यद्यपि साध्य में रहनेवाला धर्म ही साध्यतावच्छेदक होता है-जैसे 'पर्वतो वन्हिमान्' यहाँ वन्हिसाध्य में रहनेवाला वन्हित्वधर्म साध्यतावच्छेदक होता है। तथापि स्वाश्रयाश्रयत्व रूप परम्परा सम्बन्ध से रूपत्वव्याप्य जातित्व भी तादृशजातिमत् साध्य में वृत्ति होने के नाते साध्यतावच्छेदक हो जाता है--तथाहि-स्वपद से रूपत्वव्याप्यजातित्व—उसका आश्रय तादृश जाति–उसका आश्रय हैं रूपत्वव्याप्यजातिमान् शुक्लादिरूप हैं–और वे ही साध्य हैं—अतः इस परम्परा-सम्बन्ध से तादृशजातित्व भी साध्यवृत्ति होने के नाते साध्यतावच्छेदक हो गया–मव नीलाभाव-पीताभाव आदि हेत्वधिकरणवृत्ति अभावों का प्रतियोगितावच्छेदक नीलत्व पीतत्व आदि जातियाँ हुईं–उनसे भिन्न साध्यतावच्छेदक हुआ रूपत्वव्याप्य जातित्व अतः अव्याप्ति नहीं हुई ]

प्रश्न—रूपत्वव्याप्यजातित्व को साध्यतावच्छेदक करने पर भी फिर अव्याप्ति हो जायगी—क्योंकि हम हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव करके रूपत्वव्याप्यजातित्वावच्छिन्नाभाव—उसका प्रतियोगी रूपत्वव्याप्यजातित्व हुआ—वही परम्परासम्बन्ध से साध्यतावच्छेदक भी है—प्रतियोगितावच्छेदक से भिन्न साध्यतावच्छेदक नहीं हुआ।

उत्तर—"नहि तादृशधर्मावच्छिन्नाभावः क्वापि पृथिव्यामस्ति" अर्थात् रूपत्वव्याप्य जो जाति–उस जाति में वृत्ति जो जातित्वधर्म–तादृशजातित्वरूपधर्मावच्छिन्नाभाव किसी भी पृथिवी में नहीं मिलेगा—क्योंकि रूपत्व व्याप्यजातित्व से अवच्छिन्न स्वाश्रयाश्रयत्वरूपपरम्परा सम्बन्ध से शुक्ल-नील-आदि सातों रूप होंगे—सो उन सातों रूपों में से कोई न कोई रूप अवश्य ही हेत्वधिकरण पृथिवी में रहता—क्यों नीरूप कोई भी पृथिवी नहीं है—अतः हेत्वधिरण पृथिवी में वृत्ति अभाव पूर्वोक्त रूपत्वव्याप्यजातित्वावच्छिन्नाभाव कदापि नहीं मिल सकता है–अन्यथा पृथिवी में रूपत्वव्याप्यजातिमान्नास्ति अर्थात् 'रूपत्वव्याप्यजातित्वावच्छिन्नो नास्ति' इस बुद्धि की आपत्ति लग जावेगी। ऐसे ही जहाँ दण्डी को साध्य किया—"मठो दण्डिमान् दण्डिसंयोगात्" यहाँ हेतु ( दण्डिसंयोग ) का अधिकरण जो भूतल–उस भूतल में वृत्ति अभाव तद्दण्डी नास्ति यह अभाव—इस अभाव का प्रतियोगी तद्दण्डी–प्रतियोगितावच्छेदक दो धर्म हुए तत्त्व–और दण्ड सो उन दोनों धर्मों में से प्रतियोगितावच्छेदक करके हमने. दण्ड को

---

साध्यतावच्छेदकमित्यपि बोध्यम्। साध्यतावच्छेदकत्वात्। अनुमितिविधेयतावच्छेदकत्वात्। वस्तुतोरूपत्वव्याप्यजातित्वस्य साध्यतावच्छेदकत्वे रूपत्वव्याप्यजातिमद्वानित्यनुमितिर्न स्यात्, "विधेयतावच्छेदकतासंबन्धेना नुमितिं प्रति विशेष्यतासंबन्धेन व्यापकतावच्छेदकत्वज्ञानस्य हेतुत्वात्" किन्तु रूपत्वव्याप्यजातित्वविशिष्ट वानित्येवानुमितिः स्यादतोऽत्र स्ववृत्तिरूपत्वव्याप्यजातित्वाश्रयाश्रयत्व संबन्धेन रूपत्वव्याप्यजातिरेव साध्यतावच्छेदिकेति ध्येयम्। प्रकारान्तरेणाव्याप्तिपरि-

रूपत्वव्याप्यजातिमान्नास्तीति बुद्ध्यापत्तेः । एवं दण्ड्यादौ साध्ये परंपरासंबद्धं दण्डत्वादिकमेव साध्यतावच्छेदकं तच्च प्रतियोगितानवच्छेदकमिति । साध्यादिभेदेन व्याप्तेर्भेदात् तादृशस्थले साध्यतावच्छेदकतावच्छेदकं प्रतियोगितावच्छेदकतानवच्छेदकमित्येव लक्षणघटकमित्यपि वदन्ति । हेत्वधि-

ले लिया—और वही ( दण्ड ही ) साध्यतावच्छेदक है—अतः प्रतियोगितावच्छेदक से भिन्न साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा—अव्याप्ति हो गयी । अतः यहाँ भी पूर्ववत् स्वाश्रयाश्रयस्वरूप परम्परा सम्बन्ध से दण्डत्व को साध्यतावच्छेदक बना देना--ऐसा करने से अब अव्याप्ति नहीं-क्यों कि प्रतियोगितावच्छेदक हुवा दण्ड--उससे भिन्न साध्यतावच्छेदक दण्डत्व-उससे अवच्छिन्न परम्परा सम्बन्ध से हुवा दण्डी साध्य उसका सामानाधिकरण्य भूतलान्तर्भावेण दण्डिसंयोग में है-अर्थात् दण्डी साध्य भी भूतल में-और दण्डिसंयोग हेतु भी भूतल में है । वही मूल में कहा है कि "एवं दण्डयादौ साध्ये परम्परासम्बद्धं दण्डत्वादिक मेव साध्यतावच्छेदकम्" इत्यादि । जो लोग परम्परासम्बन्ध को वृत्त्यनियामक होने के नाते अनङ्गीकार करते हैं--उनके मत से उत्तर करते हैं कि "साध्यादि भेदेन व्याप्ते र्भेदात्" इत्यादि । (अर्थात् साध्य-साध्यतावच्छेदक-साधन-साधनतावच्छेदक-के भेद से व्याप्ति का भेद होता है । जैसे "वन्हिमान् धूमात्" के लिये मूलोक्त सिद्धान्त व्याप्ति का स्वीकार करते हैं । "कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वात्" यहाँ के लिये प्रतियोगिवैयधिकरण्य घटित व्याप्ति को मानते हैं ] ऐसे ही "रूपत्वव्याप्य जाति मद्वान्" तथा "दण्डिमान्" इन दोनों स्थलों के लिये 'हेत्वधिकरणवृत्त्यभाव प्रतियोगितावच्छेदकतानवच्छेदकं यत् साध्यतावच्छेदकतावच्छेदकं तदवच्छिन्नावच्छिन्नसाध्यसामानाधिकरण्यम्" इस व्याप्ति ही को मानना चाहिये । सो "रूपत्वव्याप्य जातिमद्वान् पृथिवीत्वात्" यहाँ पर हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव वही पूर्ववत् शुक्लाभाव-नीलाभाव-वगैरह अभाव के प्रतियोगी शुक्ल-नीलादि-प्रतियोगितावच्छेदक शुक्लत्व-नीलत्व-वगैरहहुवे-प्रतियोगितावच्छेदकतावच्छेदक शुक्लत्वत्व-नीलत्वत्व इत्यादि-उनसे भिन्न साध्यतावच्छेदकतावच्छेदक जातित्व [ क्योंकि साध्य तादृश जातिमत्-साध्यतावच्छेदक तादृश जाति-साध्यतावच्छेदकतावच्छेदक तादृश जातित्व] तादृश जातित्व से अवच्छिन्न हुवा रूपत्व व्याप्य जाति और इससे अवच्छिन्न हुवा साध्य रूपत्वव्याप्य जातिमत्-शुक्ल-नीलादि सप्तविधरूप-उनका सामानाधिकरण्य पृथिवीत्व हेतु में है लक्षणसमन्वय हुवा । ऐसे ही 'दण्डिमान् दण्डिसंयोगात्' यहाँ पर भी लक्षण समन्वय कर लेना ।

प्रश्न---'हेत्वधिकरणवृत्त्यभाव' इत्यादि लक्षण में हेत्वधिकरण शब्द का क्या अर्थ है ।

उत्तर---हेत्वधिकरण का अर्थ है हेतुतावच्छेदक विशिष्टाधिकरण-अर्थात् हेतुतावच्छेदक

---

हारं, तादृशानुमित्युपपत्तिं च करोति तादृशस्थले इति । रूपत्वव्याप्यजातेः साध्यतावच्छेदकस्थले इत्यर्थः । प्रतियोगितेति । हेतुसमानाधिकरणाभावेत्यादिः । तथा च हेतुसमानाधिकरणाभावप्रतियोगितावच्छेदकतानवच्छेदकं यत्साध्यतावच्छेदकतावच्छेदकं तद्विशिष्टावच्छिन्नसाध्यसामानाधिकरण्यं व्याप्तिः । परंपरया रूपत्वव्याप्यजातित्वस्य साध्यतावच्छेदकत्वे यथाश्रुतलक्षणं बोध्यम् । वदन्तीत्यस्वरसः, तद्बीजन्तु द्विविध

करणं च हेतुतावच्छेदकविशिष्टाधिकरणं वाच्यम्, तेन द्रव्यं गुणकर्मान्यत्व-विशिष्टसत्वादित्यादौ शुद्धसत्ताधिकरणगुणादिनिष्ठाभावप्रतियोगित्वेपि द्रव्यत्वस्य नाव्याप्तिः। हेतुतावच्छेदकसंबन्धेन हेत्वधिकरणं बोध्यम्, तेन समवायेन धूमाधिकरणतदवयवनिष्ठाभावप्रतियोगित्वेपि वन्हेर्नाव्याप्तिः।

धर्म से विशिष्ट जो हेतु–उसका अधिकरण–[ हेतुतावच्छेदकावच्छिन्नहेत्वधिकरण ] यह अर्थ करना चाहिये। अन्यथा "घटो द्रव्यं [ द्रव्यत्ववत् ] गुण-कर्मान्यत्व विशिष्ट सत्त्वात्" यहाँ पर "विशिष्टं शुद्धान्नातिरिच्यते" इस न्याय से हेतुपद से शुद्धसत्ता को ले लिया उसका अधिकरण गुण-कर्म–उनमें वृत्ति अभाव द्रव्यत्वाभाव–उसका प्रतियोगी जो द्रव्यत्व–वही साध्य है-अतः प्रतियोगी से भिन्न साध्य नहीं हुवा–अव्याप्ति हो गयी। [ अथवा अनवच्छेदकत्व-घटित लक्षणा नुसार यह कह दीजिये कि हेत्वधिकरण वृत्ति द्रव्यत्वा भाव का प्रतियोगी द्रव्यत्व–प्रतियोगिता वच्छेदक द्रव्यत्वत्व–वही साध्यतावच्छेदक भी है–अतः प्रतियोगिता नवच्छेदक न होने से अव्याप्ति हो गयी। और यदि हेत्वधिकरण का हेतुतावच्छेदकावच्छिन्नाधिकरण अर्थ किया तो अव्याप्ति वारित हो गयी-क्योंकि हेतुतावच्छेदक हुवा विशिष्ट सत्तात्व–तदवच्छिन्न विशिष्ट सत्ता ही हुवी-उसका अधिकरण हुवा द्रव्य-उसमें वृत्ति अभाव–द्रव्यत्वाभाव नहीं होगा–अपितु घटाभाव उसका प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व–उससे भिन्न साध्यतावच्छेदक द्रव्यत्वत्व–तदवच्छिन्न साध्य द्रव्यत्व-उसका सामानाधिकरण्य विशिष्ट सत्ता में है–अतः लक्षणसमन्वय हुवा। एवं हेतु का अधिकरण हेतुतावच्छेदक सम्बन्ध से भी जानना चाहिये–अन्यथा 'वन्हिमान् धूमात्' यहाँ पर अव्याप्ति हो जायगी क्योंकि हेतु हुवा धूम-धूम का अधिकरण समवाय सम्बन्ध से धूमावयव हुवा [ अवयव-अवयवी का समवाय सम्बन्ध होता है ] उस धूमावयव में वृत्ति अभाव वन्ह्यभाव भी हुवा–उसका प्रतियोगितावच्छेदक वन्हित्व-वही साध्यतावच्छेदक भी है–अतः अव्याप्ति हुवी। यदि हेतुतावच्छेदक सम्बन्ध से हेत्वधिकरण कहा तो [ हेतु अपने अधिकरण में जिस सम्बन्ध से रहता हो वही हेतुतावच्छेदक सम्बन्ध कहलाता है–यह संपूर्ण हेततावच्छेदक सम्बन्धों की परिभाषा है। प्रकृत में धूम हेतु अपने अधिकरण पर्वतादि मे संयोगसम्बन्ध से रहता है–अतः हेतुतावच्छे-दक संयोग सम्बन्ध से धूमहेतु के अधिकरण पर्वत आदि में वृत्ति अभाव घटाभाव होगा–[ वन्ह्यभाव नहीं क्योंकि वन्ह्यभाव का प्रतियोगी जो वन्हि वह संयोग सम्बन्ध से पर्वत में है ]

---

कार्यकारणभावे गौरवादिति। हेतुतावच्छेदकविशिष्टाधिकरणमिति। हेतुताव-च्छेदकावच्छिन्नाधेयतानिरूपिताधिकरणतावदित्यर्थः। नाव्याप्तिरिति। गुणकर्मा-न्यत्वविशिष्टसत्तात्वावच्छिन्नाधेयतानिरूपिताधिकरणताया गुणे विरहादिति भावः। सद्धेतुत्वरक्षणाय गुणकर्मान्यत्वविशिष्टेति। केवलवैशिष्ट्यावच्छिन्नाधिकरणताया अवैलक्षण्यादनुयोगिवाचकं सत्तापदम्। वैशिष्ट्यं च सामानाधिकरण्यसंबन्धेन। तथा च गुणकर्मभेदसमानाधिकरणसत्वादिति तदर्थः अत्र चाऽऽ धेयताया आधेयभेदेन भिन्नत्वमते प्रमेयत्वावच्छिन्न "धूमनिष्ठा"ऽऽ धेयता निरूपिताधिकरणतायाः जलहृदेऽ सत्वेन, प्रमेयत्वावच्छिन्न "मीनशैवालनिष्ठा"

**अभावश्च प्रतियोगिव्यधिकरणो बोध्यः, तेन कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वा-दित्यादित्यत्र मूलावच्छेदेनैतद्वृक्षवृत्तिकपिसंयोगाभावप्रतियोगित्वेपि कपि-संयोगस्य नाव्याप्तिः। न च प्रतियोगिव्यधिकरणत्वं यदि प्रतियोग्यनधिकरण**

घटाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व-उससे भिन्न साध्यतावच्छेदक वन्हित्व-उससे अवच्छिन्न साध्य वन्हिताद्दशवन्हिसामानाधिकरण्य धूमहेतु में है अतः अव्याप्ति नहीं है। अब लक्षण शरीर यह हुवा कि "हेतुतावच्छेदक सम्बन्धा वच्छिन्ना हेतुतावच्छेदकधर्मावच्छिन्ना या हेतुनिष्ठाऽऽधेयता ताद्दशाधेयता निरूपिता या हेत्वधिकरण निष्ठाधिकरणता ताद्दशाधिकरणतावद्वृत्त्य-भावप्रतियोगितानवच्छेदकं यत् साध्यतावच्छेदकं तदवच्छिन्न साध्य सामानाधिकरण्यं व्याप्तिः"। हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव प्रतियोगिव्याधिकरण होना चाहिये-अन्यथा "अयंवृक्षः कपिसंयोगी एतद्वृक्ष-त्वात्" यहाँ हेतु हुआ एतद्वृक्षत्व-उसका अधिकरण एतद्वृक्ष तद्वृत्ति अभाव-मूलावच्छेदेन कपि संयोगाभाव [ क्योंकि कपि वृक्ष के शाखा आदि भाग पर बैठता है अतः कपिसंयोग शाखावच्छेदेन ही वृक्ष में है। मूलावच्छेदेन नहीं—मूल में कपि नहीं बैठता है—यहाँ 'अवच्छेदेन' यह सप्तमी का अर्थ है अर्थात् वृक्ष के शाखाभाग में कपि का बैठना होता है मूल में नहीं ] कपि संयोगाभाव का प्रतियोगी हुवा कपिसंयोग-वही साध्य है—अतः अप्रतियोगी साध्य नहीं हुवा-अव्याप्ति हो गयी। अथवा यह कहो कि कपिसंयोगाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक कपिसंयोगत्व—वही साध्यतावच्छेदक भी है—अतः अव्याप्ति हुवी। यदि अभाव प्रतियोगिव्याधिकरण कहा तो मूलावच्छेदेन कपि संयोगाभाव प्रतियोगिव्याधिकरण नहीं है-अपितु प्रतियोगिसमानाधिकरण है-[प्रतियोगी-और प्रतियोगी का अभाव ये दोनों यदि एक अधिकरण में रह जावें तो वह अभाव प्रतियोगिसामानाधिकरण कहलाता है-जैसे कपिसंयोगा-भाव-क्योंकि कपिसंयोगाभाव भी वृक्ष में है-और कपिसंयोगाभाव का प्रतियोगी कपिसंयोग भी वृक्ष में ] अतः प्रतियोगिव्याधिकरण अभाव हुवा घटाभाव-उसका प्रतियोगी घट-उससे भिन्न साध्य कपिसंयोग उसका सामानाधिकरण्य एतद्वृक्षत्व हेतु में है-अतः अव्याप्ति नहीं हुवी।

प्रश्न—क्या प्रतियोगि व्याधिकरणत्व शब्द का 'प्रतियोग्यनाधिकरणवृत्तित्व' यह अर्थ है-अर्थात् प्रतियोगी के अनधिकरणीभूत देश वृत्ति [ जो अभाव ] अथवा प्रतियोग्यधिकरणा वृत्तित्व—अर्थात् प्रतियोगी के अधिकरण में अवृत्ति [ जो अभाव ] यह प्रतियोगिव्यधिकरणत्व का अर्थ है ? यदि प्रतियोगिव्यधिकरणत्व का प्रतियोग्यनधिकरणवृत्तित्व अर्थ है तो "तथैव" [ पूर्ववत् ] "कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वात्" यहाँ अव्याप्ति है। क्योंकि कपिसंयोगाभाव का प्रतियोगी जो कपिसंयोग-उसके अनधिकरण जो गुणादि उनमें वर्तमान जो अभाव [ कपिसंयोगाभाव ]

---

धेयतायाश्च धूमेऽसत्वेन वन्हिमान् धूमादित्यत्राव्याप्त्यभावात्स्थलान्तरानुधावनमिति ध्येयम्। **प्रतियोगिव्यधिकरण इति**। प्रतियोग्यसमानाधिकरण इत्यर्थः। सांप्रदायिकमते संयोगसामान्याभावस्य द्रव्येऽभावात् कपीति। वृक्षमात्रे कपि-संयोगाभावादेतदिति। **नाव्याप्तिरिति**। हेत्वधिकरणे एतद्वृक्षे कपिसंयोगाभावस्य प्रतियोगिसमानाधिकरणत्वादिति भावः। **तथैव**। तदवस्थैव। **सत्वादिति**।

वृत्तित्वं तदा तत्राव्याप्तिः, प्रतियोगिनः कपिसंयोगस्यानधिकरणे गुणादौ वर्तमानोयोऽभावस्तस्यैव वृक्षे मूलावच्छेदेन सत्त्वात् । यदि तु प्रतियोग्यधिकरणावृत्तित्वं तदा संयोगी सत्त्वादित्यादावतिव्याप्तिः, सत्ताधिकरणे गुणादौ यः संयोगाभावस्तस्य प्रतियोग्यधिकरणद्रव्यवृत्तित्वादिति वाच्यम् ।

वही हेत्वाधिकरण एतद्वृक्ष में भी मूलावच्छेदेन है [ अतः कपिसंयोगाभाव ही प्रतियोगिव्यधिकरण हेत्वधिकरण वृत्ति अभाव हुवा-उस अभाव का प्रतियोगी हुवा कपिसंयोग-वही साध्य है-अप्रतियोगि साध्य नहीं हुवा । अथवा द्वितीय लक्षणानुसार यह कहो कि कपिसंयोगाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक जो कपिसंयोगत्व-वही साध्यतावच्छेदक भी है-अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा-अव्याप्ति हो गयी ।

यदि 'प्रतियोग्यधिकरणावृत्तित्व' अर्थात् प्रतियोगी के अधिकरण में अवृत्ति ( यह अर्थ करते हो तो ) "संयोगी सत्त्वात्" यहाँ घट को पक्ष समझो—अर्थात् "घटः संयोगी सत्त्वात्" यहाँ पर असद्धेतु में अतिव्यप्ति हो जावेगी क्योंकि हेतु हुवा सत्ता—उसके अधिकरण गुणादि में वृत्ति जो संयोगाभाव-वह संयोगाभाव अपने प्रतियोगी संयोग के अधिकरण द्रव्य में वृत्ति होने के नाते प्रतियोगिसमानाधिकरण ही है । [ अतः 'संयोगी सत्त्वात्' यहाँ प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव घटाभाव लेकर-उसका प्रतियोगी घट—अप्रतियोगी साध्य संयोग—उसका सामानाधिकरण्य घटान्तर्भावेण सत्ताहेतु में है—अतः अलक्ष्य में लक्षणगमनरूप अतिव्याप्ति हो गयी—अतः प्रतियोगिव्यधिकरण के ये दोनों ही अर्थ ठीक नहीं है क्योंकि प्रथम अर्थ पक्ष में अव्याप्ति दोष है । द्वितीय अर्थ पक्ष में अति व्याप्ति है—तब प्रतियोगि व्याधिकरण का क्या अर्थ है यह प्रश्न फिर जाग्रत रह गया ]

---

अधिकरणभेदेनाऽभावभेदे मानाभावादिति भावः । प्रतियोग्यधिकरणावृत्तित्वमिति । अस्य प्रतियोगिव्यधिकरणत्वमिति पूर्वेणान्वयः । तस्य । संयोगाभावस्य । अधिकरणभेदेनाभावभेदविरहेणेति शेषः । प्रतियोग्यधिकरणद्रव्यवृत्तित्वादिति । सामानाधिकरण्यवतो न तदभाववत्वमिति प्रतीतेरिति भावः । ननु संयोगाभावे गुणे न संयोगसामानाधिकरण्यमिति प्रतीतिवलादेव गुणावच्छेदेन संयोगाभावे संयोगसामानाधिकरण्याभावसत्वान्नातिव्याप्तिरिति चेन्न । तुल्ययुक्त्या कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वादित्यत्राव्याप्ति प्रसंगात्, कपिसंयोगाभावस्य गुणादौ प्रतियोगिसामानाधिकरण्याभाववत्तया प्रतियोगिव्यधिकरणत्वात् । संयोगाभावे गुणे न संयोगसामानाधिकरण्यमिति प्रतीतेस्तु प्रथमान्तार्थमुख्यविशेष्यकत्वानुरोधेन संयोगाभावनिष्ठं यत्संयोगसामानाधिकरण्यं तन्न गुणावच्छेद्यम्, तुल्यवित्तिवेद्यतया संयोगाभावनिष्ठं यत्संयोगसामानाधिकरण्यं तदवच्छेदकत्वाभाववान् गुणइत्यर्थो वाच्यः, न तु संयोगाभावे संयोगसामानाधिकरण्याभावो विषयः, संयोगाभावस्य प्रथमान्तत्वाभावात्, तथा चोक्तातिव्याप्तिस्तदवस्थैवेति ध्येयम्। अतिव्याप्तिं वारयति।

हेत्वधिकरणे प्रतियोग्यनधिकरणवृत्तित्वविशिष्टस्याभावस्य विवक्षितत्वात् स्वप्रतियोग्यनधिकरणीभूतहेत्वधिकरणवृत्त्यभाव इति निष्कर्षः।

प्रतियोग्यनधिकरणत्वं प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरणत्वं बोध्यम्। तेन विशिष्टसत्तावान् जातेरित्यादौ जात्यधिकरणगुणादौ विशिष्टसत्ताभावप्रतियोगिसत्ताधिकरणत्वेपि न क्षतिः। अत्र साध्यतावच्छे-

उत्तर—"हेत्वधिकरणे प्रतियोग्यनधिकरणवृत्तित्व विशिष्टस्य अभावस्य विवक्षितत्वात्" [यहाँ सप्तमी का 'अवच्छेदेन' यह अर्थ करके "हेत्वधिकरणावच्छेदेन प्रतियोगी के अनधिकरण में वृत्ति जो अभाव वही प्रतियोगिव्याधिकरण अभाव होता है] अर्थात् प्रतियोगी का अनधिकरण जो हेत्वधिकरण–उसमें वृत्ति जो अभाव वही प्रतियोगिव्याधिकरण अभाव होता है–वही मूल में कहा है कि "स्वप्रतियोग्यनधिकरणीभूत हेत्वधिकरणवृत्त्यभाव इति निष्कर्ष" स्वपद से 'अभाव'। [ अब इस निष्कृष्टार्थपक्ष में 'कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वात् 'यहाँ अव्याप्ति नहीं—क्योंकि अब हेत्वधिकरण [एतद्वृक्ष] वृत्ति अभाव घटाभाव ही लेना होगा—कपिसंयोगाभाव नहीं—क्योंकि कपिसंयोगाभाव के प्रतियोगी कपिसंयोग का अनधिकरणहेत्वधिकरण [ एतद्वृक्ष ] नहीं है—अतः घटा भाव को लेकर लक्षणसमन्वय कर लेना। और 'संयोगी सत्त्वात्' यहाँ पर साध्याभाव [ संयोगाभाव ] ही प्रतियोगिव्याधिकरण अभाव हो गया—क्यों कि संयोगाभाव का प्रतियोगी जो संयोग—उसका अनधिकरण हेत्वधिकरण गुण-कर्म हैं—उस संयोगाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक संयोगत्व और वही साध्यतावच्छेदक भी है प्रतियोगिता अनवच्छेदक नहीं हुवा—यह लक्षण अलक्ष्य हेतु (सत्ता) में नहीं गया—अव्याप्ति नहीं हुवी।

प्रश्न—"स्वप्रतियोग्यनधिकरणीभूतेहेत्वधिकरणवृत्ति" इस प्रतियोगिव्याधिकरण के अर्थ में प्रतियोग्यनधिकरणत्व हेत्वधिकरण में क्या चीज है?

उत्तर—प्रतियोग्यिनधिकरणत्व का 'प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरणत्व' यह अर्थ करना चाहिये–अन्यथा "घटो विशिष्ट सत्तावान् जातेः" यहाँ अतिव्याप्ति हो जावेगी तथाहि हेतु जाति के अधिकरण गुण-कर्म में वृत्ति जो अभाव ( विशिष्टसत्ताभाव ) वह तो सत्ता रूप प्रतियोगि के सामानाधिकरण ही है—( क्योंकि "विशिष्टं शुद्धान्नातिरिच्यते" इस न्याय से विशिष्टसत्ताभाव का प्रतियोगी जो शुद्धसत्ता उसके अधिकरण ही जात्यधि करण गुणादि हैं—अतः घटाभाव को लेकर अतिव्याप्ति हो जाती है—यदि प्रतियोगिव्यधिकरणत्व का प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरणत्व यह अर्थ किया तो विशिष्ट सत्ताभाव का प्रतियोगितावच्छेदक विशिष्टसत्तात्व-तदवच्छिन्न विशिष्टसत्ता-उसका अनधिकरण हेत्वधिकरण गुणादि हैं—अतः प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरण हेत्वधिकरण जो गुणादितद्वृत्ति अभाव-विशिष्ट सत्ताभाव—उसका प्रतियोगितावच्छेदक हुवा विशिष्टसत्तात्व-वही साध्यतावच्छेदक भी है अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा—अतः अतिव्याप्ति नहीं हुवी ) वही मूल में कहा है कि "विशिष्ट सत्ताभावस्य प्रतियोगिसमानाधिकरणत्वेऽपि न क्षतिः"। ( 'न क्षतिः' का अर्थ है 'नातिव्याप्तिः ) यहां प्रतियोगी का अनधिकरण साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से लेना—

दकसंबन्धेन प्रतियोग्यनधिकरणत्वं बोध्यम् तेन ज्ञानवान् सत्वादित्यादौ सत्ताधिकरणघटादे विषयतया ज्ञानाधिकरणत्वेपि न क्षतिः। इत्थं च

अन्यथा आत्मा ज्ञानवान् द्रव्यत्वात्" 'सत्वात्' इत्यपि क्वचित् पाठः। इस व्यभिचारिहेतुकस्थल में अतिव्याप्ति हो जावेगी—क्योंकि हेतुहुवा द्रव्यत्व—उसके अधिकरण घट-पट आदि द्रव्य में वृत्ति प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव साध्याभाव ज्ञानाभाव तो होगा नहीं—क्योंकि ज्ञानाभाव का प्रतियोगी जो ज्ञान-विषयता सम्बन्ध से उसके अधिकरण ही हेत्वधिकरण घट-घटादि है—अनधिकरण नहीं है—जिस अभाव के प्रतियोगी का अनधिकरण हेत्वधिकरण हो वही अभाव प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव होगा—ऐसा अभाव प्रकृत में जैसे घटाभाव हुवा—उस घटाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व-अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक ज्ञानत्वतदवच्छिन्नसाध्य ( ज्ञान ) का सामानाधिकरण्य आत्मान्तर्भावेण द्रव्यत्व हेतु में है—क्योंकि आत्मा में ज्ञान साध्य भी है—और द्रव्यत्व हेतु भी है। और यदि साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से प्रतियोगी का अनधिकरण हेत्वधिकरण कहा तो अब साध्याभाव ही प्रतियोगिव्यधिकरण हो गया—क्योंकि साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध समवायसम्बन्ध से ज्ञानाभाव के प्रतियोगी ज्ञान का अधिकरण आत्मा है अनधिकरण हेत्वधिकरण घट-पटादि हैं—अतः प्रतियोगिव्यधिकरण हेत्वधिकरण वृत्ति अभाव ज्ञानाभाव-उसका प्रतियोगितावच्छेदक ज्ञानत्व-वही साध्यतावच्छेदक भी है अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा—अतिव्याप्ति नहीं हुवी। वही मूल में कहा है कि "तेन ज्ञानवान् द्रव्यत्वात्" इत्यादौ द्रव्यत्वाधिकरण घटादे विषयता सम्बन्धेन ज्ञानाधिकरणत्वेऽपि न क्षतिः" तेन अर्थात् साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से प्रतियोगी का अनधिकरण कहने से 'ज्ञानवान् द्रव्यत्वात्' यहाँ पर हेतु जो द्रव्यत्व—उसके अधिकरण जो घटादि वे विषयतासम्बन्ध से (ज्ञानाभाव के

---

**हेत्वधिकरणे इति।** हेत्वधिकरणावच्छेदेनेत्यर्थः। तथा च संयोगाभावस्य हेत्वधिकरणगुणावच्छेदेन प्रतियोगिसामानाधिकरण्याभाववत्तया, कपिसंयोगाभावस्य च हेत्वधिकरणैतद्वृक्षावच्छेदेन प्रतियोगिसामाधिकरण्यवत्तया च नातिव्याप्त्यव्याप्त्योरवकाशः। **विवक्षितत्वादिति।** तथा च प्रतियोगिसामानाधिकरण्यानवच्छेदकीभूतं यद्धेत्वधिकरणं तद्वृत्तित्वस्य विवक्षितत्वादित्यर्थः। सामानाधिकरण्यस्य व्याप्यवृत्तितया प्रतियोगिसामानाधिकरण्यावच्छेदकमप्रसिद्धं, प्रतियोग्यधिकरणावृत्तित्वेत्यत्र वृत्तित्वप्रवेशो गौरवं चेत्यत आह। **स्वप्रतियोग्यनधिकरणेति सत्ताधिकरणत्वेपीति।** तथा च विशिष्टसत्ताभावोन प्रतियोगिव्यधिकरण इति भावः। **न क्षतिः।** नातिव्याप्तिः। गुणादेर्विशिष्टसत्ताभावप्रतियोगितावच्छेदकीभूत विशिष्टसत्तात्वावच्छिन्नानधिकरणत्वाद् भवति विशिष्टसत्ताभावोपि प्रतियोगिव्यधिकरण इति भावः। अथ प्रतियोगितावच्छेदकसंबन्धेनैव प्रतियोग्यनधिकरणत्वमुच्यतामित्यत आह। **इत्थं चेति।** साध्यतावच्छेदकसंबन्धेन प्रतियोग्यनधिकरणत्वविवक्षणे चेत्यर्थः। **नक्षतिः।** नाव्याप्तिः। धूमाधिकरणपर्वतादेः समवायेन वन्ह्यभावप्रतियोगिनोवन्हेः संयोगेनधि-

वन्हिमान् धूमादित्यादौ धूमाधिकरणे समवायेन वन्हिविरहसत्त्वेपि न क्षतिः। ननु प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नस्य यस्य कस्य चित्प्रतियोगिनोऽनधिकरणत्वं, तत्सामान्यस्य वा, यत्किंचित्प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नस्य वा न धिकरणत्वं वा विवक्षितम् आद्ये-कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वादित्यत्र तथैवाव्याप्तिः,

प्रतियोगी) ज्ञान के अधिकरण यद्यपि हैं ( अनधिकरण नहीं हैं ) सो अधिकरण होने पर भी 'न क्षतिः' अतिव्याप्ति नहीं है [ क्योंकि साध्यतावच्छेदक समवाय सन्बन्ध से ज्ञानाभाव ही प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव हो गया ) और इसी प्रकार प्रतियोगी का अनधिकरण साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से यदि कहा तो 'वह्निमान् धूमात्' यहाँ भी हेतु जो धूम उसके अधिकरण (पर्वत) में समवाय सम्बन्ध से वन्हिविरह [वन्ह्यभाव] के सत्त्व ( रहने पर भी ) अव्याप्ति नहीं है। प्रश्न यह है कि आपने जो पहले कहा है कि "हेत्वधिकरण जो है वह प्रतियोगी का अनधिकरण होना चाहिये—यह साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से होना चाहिये "अन्यथा दो दोष होंगे—प्रथम 'ज्ञानवान् द्रव्यत्वात्' में अतिव्याप्ति रूप जो कि अभी कह चुके हैं। दूसरा 'वन्हिमान् धूमात्' यहाँ पर अव्याप्ति दिखलाते हैं कि संयोगसम्बन्ध से धूम हेतु का अधिकरण हुवा पर्वत—उसमें समवायसम्बन्ध से वन्ह्यभाव मिला—क्योंकि समवायसम्बन्ध से वन्हि अपने अवयव ही में रहेगी उस वन्ह्यभाव का प्रतियोगी वन्हि—प्रतियोगितावच्छेदक वन्हित्व-वही साध्यतावच्छेदक भी है-अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा। और यदि प्रतियोगी का अनधिकरण साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से कहा तो साध्कतावच्छेदक सम्बन्ध हुवा संयोगसंबन्ध—संयोगसम्बन्ध से तो वन्हि ही पर्वत में है—अतः हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव वन्ह्यभाव तो मिलेगा नहीं—घटाभावको लेकर लक्षणसमन्वय कर लेना अव्याप्ति नहीं है—क्योंकि हेत्वधिकरण वृत्ति जो अभावघटाभाव उसका प्रतियोगितावच्छेदक घट अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक वन्हित्व तदवच्छिन्न साध्य (वन्हि) सामानाधिकरण्य धूम हेतु में है।

अब शङ्का करते हैं कि पहिले जो 'विशिष्ट सत्तावान् जातेः' यहाँ अतिव्याप्ति वारणार्थ प्रतियोग्यनाधिकरणत्व का प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरणत्व यह अर्थ किया—और उसे हेत्वधिकरण का विशेषण बनाया—अर्थात् 'प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरण जो हेत्वधिकरण' सो इसका क्या 'प्रतियोगितावच्छेदक से अवच्छिन्न जो यत्किञ्चित् ( कोई एक ) प्रतियोगी उसका अनधिकरण जो हेत्वधिकरण' यह अर्थ है। अथवा "प्रतियोगितावच्छेदक से अवच्छिन्न जो 'तत्सामान्य' ( प्रतियोगिसामान्य ) अर्थात् सकल प्रतियोगी उनका अनधिकरण हेत्वधिकरण" यह अर्थ है। अथवा "यत्किञ्चित् जो प्रतियोगितावच्छेदक-तदवच्छिन्न का अनधिकरण जो हेत्वधिकरण" इस अर्थ की विवक्षा करते हैं। इन तीनों अर्थों में क्रमशः

---

करणतया समवायेन वन्ह्यभावस्य प्रतियोगिव्यधिकरणत्वाभावादिति भावः। **यस्य कस्य चिदिति** । तथा च स्वप्रतियोगितावच्छेदकसमानाधिकरणीभूता या प्रतियोगिनिष्ठाधेयता तदाश्रयस्येत्यर्थः। **तत्सामान्यस्य** । प्रतियोगितावच्छेदकाव-

कपिसंयोगाभावस्य प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नो वृक्षाऽवृत्तिकपिसंयोगोपि भवति तदनधिकरणं वृक्ष इति। द्वितीये तु प्रतियोगिव्यधिकरणाभावाप्रसिद्धिः, सर्वस्यैवाऽभावस्य पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टस्वाभावात्मकप्रतियोगिसमानाधिकरणत्वात्।

दोषोद्भावन करते हैं—सो आद्य ( आद्यपक्ष ) में "अयं वृक्षः कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वात्" यहाँ अव्याप्ति हो जायेगी—क्योंकि हेत्वधिकरण ( एतद्वृक्ष ) वृत्ति अभाव हुआ मूलावच्छेद-कपिसंयोगाभाव उसका प्रतियोगितावच्छेदक कपिसंयोगत्व–उससे अवच्छिन्न जो यत्किञ्चित् प्रतियोगी–सो हमने एतद्वृक्ष में अवृत्ति 'कपिसंयोग' रूप प्रतियोगी ले लिया–उसका अनधिकरण हेत्वधिरण एतद्वृक्ष है—अतः इत्थंभूत प्रतियोगिव्यधिकरण-हेत्वधिकरणवृत्ति–अभाव कपि-संयोगाभाव हुआ—उसका प्रतियोगितावच्छेदक ही साध्यतापच्छेदक कपिसंयोगत्व हुआ—अन-वच्छेदक नहीं हुआ—अव्याप्ति हो गयी।

अब "तत्सामान्यस्य" अर्थात् "प्रयियोगितावच्छेदक से अवच्छिन्न जो यावत् प्रतियोगी ( प्रतियोगिसामान्य उनका अनधिकरण हेत्वधिकरण" इस द्वितीयपक्ष से यह अव्याप्ति दोष वारित हो सकता है—क्योंकि कपिसंयोगाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक जो कपिसंयोगत्व–उससे अवच्छिन्न यावत्–कपिसंयोगरूप प्रतियोगी करके हमको हेत्वधिकरण जो एतद्वृक्षतद् वृत्ति कपिसंयोगरूप प्रतियोगी भी मिला—उसका अनधिकरण हेत्वधिकरण एतद्वृक्ष नहीं है—अपितु अधिकरण ही है—अतः घटाभाव ही प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव होगा—क्योंकि घटा-भाव का प्रतियोगितावच्छेदक जो घटत्व–उससे अवच्छिन्न यावत् घट का अनधिकरण हेत्व-धिकरण ( एतद्वृक्ष ) है—अतः घटाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व–अनवच्छेदक साध्यता-वच्छेदक कपिसंयोगत्व-नाव्याप्तिः। परन्तु इस द्वितीयपक्ष में प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव ही अप्रसिद्ध हो जायगा ( अप्रसिद्धिनिबन्धन व्याप्तिलक्षण के लक्ष्य जो सद्धेतुमात्र-उनमें असम्भव हो जायगा ) क्योंकि सभी अभाव–पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट जो स्व ( घटाभाव ) उसका जो अभाव–अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट घटाभावाभाव–तदात्मक जो प्रतियोगी अर्थात् पूर्वक्षण-

---

च्छिन्नसामान्यस्येत्यर्थः। प्रतियोगितावच्छेदके यावत्वन्तु नाशंकितम्, यावत्प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नाप्रसिद्धेः, यावन्ति प्रतियोगितावच्छेदकानि प्रत्येकं तदवच्छिन्नानधिकरणत्वं तु द्वितीयकल्पान्तर्गतमेवेति ध्येयम्। **यत्किंचिदिति।** प्रतियोगितावच्छेदकं यत्किंचित्त्वेनोपादाय तत्तद्व्यक्त्यवच्छिन्नस्येत्यर्थः। **तदनधिकरणमिति।** तथा च प्रतियोगिवैयधिकरण्योपादानेपि कपिसंयोगी एतद्वृक्षत्वादित्यत्राव्याप्तेरवारणादिति भावः। **सर्वस्यैवाभावस्य।** घटाभावादेः। **पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टेति।** पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टं यत्स्वं "घटाभावादिः" तदभावात्मकेत्यर्थः। द्वितीयाभावात्मकेति यावत्। न च पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टस्य घटाभावस्य योऽभावः स स्वाभावस्य प्रतियोगी न घटाभावस्य प्रतियोगीति वाच्यम्। प्रथमाभावस्य

वृत्तित्वविशिष्ट घटाभावाभावात्मक जो प्रतियोगी उस प्रतियोगी के समानाधिकरण ही होंगे। वही मूल में कहा है "सर्वस्यैवाभावस्य" इत्यादि। अभिप्राय यह है कि द्वितीयपक्ष की विवक्षा करने से 'वन्हिमान् धूमात्' इत्यादि सद्धेतुमात्र में प्रतियोगिव्यधिकरणाभावाप्रसिद्धिनिबन्धन अम्भव है—क्योंकि यहाँ पूर्वोक्त रीति से घटादि का अभाव लक्षणघटक होगा—सो हेत्वधिकरण पर्वत वृत्ति जो घटाभाव है—वही घटाभाव पूर्वक्षण में वृत्ति होने के नाते पूर्वक्षणवृत्तित्व विशिष्ट घटाभाव कहलाता है—अथ च पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट घटाभाव पूर्वक्षण में ही रहेगा—और उसका अभाव अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभाव पूर्वक्षण को छोड़कर उत्तरक्षणावच्छेदेन सर्वत्र रहेगा और उसका अभाव-अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावा-भावाभाव फिर पूर्वक्षण ही में रहेगा—क्योंकि अभाव अपने प्रतियोगी के अनधिकरण देश में रहता है। अतः यह तृतीयाभाव अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभावाभाव-और प्रथमाभाव अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभाव—ये दोनों अभाव समनियत होने के नाते एक हैं। इधर पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभाव-और शुद्धघटाभाव ये दोनों अभाव एक हैं "विशिष्टं शुद्धान्नातिरिच्यते" इस न्याय से। अब इससे-घटाभाव-और पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट घटाभाव-तथा-पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभावाभाव—ये तीनों अभाव एक सिद्ध हुवे। और "तदभिन्नाभिन्नस्य तदभिन्नत्वम्" इस नियमानुसार शुद्धघटाभाव—और तृतीयाभाव अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभावाभाव ये दोनों अभाव अभिन्न सिद्ध हुये—क्योंकि "तदभिन्नाभिन्नस्य" इत्यादि नियम में तत्पद से घटाभाव—उससे अभिन्न हुआ पूर्वक्षण-वृत्तित्वविशिष्टघटाभाव-उससे अभिन्न हुआ तृतीयाभाव-अर्थात् पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटा-भावाभावाभाव-उसको तदभिन्नत्वम्-अर्थात् तत्पद से फिर घटाभाव-उससे अभिन्नत्व सिद्ध हुआ। अर्थात् पूर्वोक्त रीति से तीनों अभाव जब कि एक सिद्ध होगा तब फिर "तदभिन्ना-भिन्नस्य" इस नियमानुसार शुद्धघटाभाव-और पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभावाभाव-ये दोनों एक सिद्ध हुये—सो घटाभाव के दो प्रतियोगी हुये—एक घट-और दूसरा द्वितीयाभाव (पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभाव)-यह द्वितीयाभाव तृतीयाभाव का प्रतियोगी होने के नाते शुद्ध घटाभाव का भी प्रतियोगी हुआ। अतः हेत्वधिकरणपर्वतवृत्ति जो घटाभाव है—वह पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट स्वाभावात्मक प्रतियोगी के साथ समानाधिकरण होने के नाते प्रति-योगिसमानाधिकरण ही है—क्योंकि घटाभाव का पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट स्वाभावात्मक जो प्रतियोगी है वह पूर्वक्षण को छोड़कर उत्तरक्षणावच्छेदेन सर्वत्र रहेगा—तो हेत्वधिकरणपर्वतादि में भी रहेगा—और वहाँ घटाभाव भी है—इस रीति से प्रतियोगिव्यधिकरणाभाव की अप्रसिद्धि है। सिद्धान्ती बोलता है कि "वन्हिमान् धूमात्" इत्यादि स्थल में घटाभाव आदि अभाव

---

तृतीयाभावरूपतया पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभावाभावस्य पूर्वक्षणवृत्तित्व-विशिष्टघटाभावात्मकस्य शुद्धघटाभावानतिरेकितया शुद्धघटाभावप्रतियोगिताया अपि पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टघटाभावाभावे सत्वात्, तस्य चोत्तरक्षणावच्छेदेन सर्वत्र सत्वात्प्रतियोगिव्यधिकरणाभावाप्रसिद्धिरिति भावः। **घटाभावात्मकतयेति।** अभावाधिकरणकाभावस्याधिकरणरूपत्वादिति भावः। **तृतीये त्विति।** प्राचां मते

न च वन्हिमान् धूमादित्यादौ घटाभावादेः पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टस्वाभावात्मकप्रतियोग्यधिकरणत्वं यद्यपि पर्वतादेस्तथापि साध्यतावच्छेदकसंबन्धेन तत्प्रतियोग्यनधिकरणत्वमस्त्येवेति कथं प्रतियोगिव्यधिकरणाभावाप्रसिद्धिरिति वाच्यम् । घटाभावे यो वन्ह्यभावस्तस्य घटाभावात्मकतया घटाभावस्य वन्हिरपि प्रतियोगी तदधिकरणं च पर्वतादिरित्येवं क्रमेण प्रतियोगिव्यधिकरणस्याऽप्रसिद्धत्वात् । यदि घटाभावादौ वन्ह्यभावादिर्भिन्न इत्युच्यते तदापि धूमाभाववान् वन्ह्यभावादित्यादावव्याप्तिः, तत्र साध्यतावच्छेदकसंबन्धः स्वरूपसंबन्धस्तेनसंबन्धेन सर्वस्यैवाभावस्य पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्टस्वाभावात्मकप्रतियोग्यधिकरणत्वं हेत्वधिकरणस्येति । तृतीये तु कपिसंयोगा-

यद्यपि पूर्वोक्त रीति से पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट स्वाभावात्मक प्रतियोगी के साथ पर्वत में समानाधिकरण हैं—तथापि "ज्ञानवान् द्रव्यत्वात्" यहाँ अतिव्याप्तिवारणार्थ साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध से प्रतियोगी का अनधिकरण हेत्वधिकरण कह चुके हैं—सो प्रकृत में अर्थात् "वन्हिमान् धूमात्" यहाँ साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध 'संयोग' है—अतः संयोग सम्बन्ध से घटाभाव के प्रतियोगी घट का ही अनधिकरण हेत्वधिरण पर्वतादि हैं । अतः कहाँ प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव की अप्रसिद्धि है । पूर्वपक्षी कहता है कि द्वितीयपक्ष में यही अप्रसिद्धि दोष प्रकारान्तर से फिर हो सकता है—जैसे हेत्वधिकरण पर्वत में वृत्ति जो अभाव-घटाभाव-उस घटाभाव में वन्हि नहीं रहता है—अतः वन्ह्यभाव रहेगा—सो घटाभाव में जो वन्ह्यभाव वह घटाभाव स्वरूप होगा—क्योंकि अभावाधिकरणक अभाव एक होता है । इस नाते घटाभाव का यावत् प्रतियोगिमध्ये वन्हि भी प्रतियोगी हुआ उसका संयोग सम्बन्ध से अधिकरण ही हेत्वधिकरण पर्वतादि हैं—अनधिकरण नहीं हुवे—इस क्रम से प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव फिर भी अप्रसिद्ध ही रहा । सिद्धान्ती—हमलोग अभावाधिकरणक अभाव को अधिकरण स्वरूप नहीं मानते हैं अतः पूर्वोक्तरीति से अप्रसिद्धि नहीं है—वादी-यदि घटाभावादि में रहनेवाला वन्ह्यभाव आदि अभाव भिन्न है ऐसा आप कहते हैं—तब भी 'ह्रदो धूमाभाववान् वन्ह्यभावात्' यहाँ अव्याप्ति हो जायेगी असम्भव नहीं होगा—क्योंकि यहाँ साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध स्वरूप सम्बन्ध है—सो स्वरूपसम्बन्ध से घटाभाव आदि सभी अभाव के पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट स्वाभावात्मक प्रतियोगी का अधिकरण ही हेत्वधिकरण है—क्योंकि घटाभाव भी हेत्वधिकरण ह्रद में स्वरूपसम्बन्ध से है—और घटाभाव का प्रतियोगी पूर्वक्षणवृत्तित्वविशिष्ट स्वाभाव भी स्वरूप सम्बन्ध से ह्रद में है—अतः द्वितीयपक्ष में अभाव साध्यकस्थल में ही प्रतियोगिव्याधिकरण अभाव के अप्रसिद्ध होने के नाते अव्याप्ति दोष है, असम्भव नहीं है । एतद्दोष परिहारार्थ यदि आप "यत्किञ्चित् जो प्रतियोगितावच्छेदक तदवच्छिन्न यावत् प्रतियोगी का अनधिकरण हेत्वधिकरण" इस तृतीयपक्ष का आश्रयण करते हैं तो "ह्रदो धूमाभाववान् वन्ह्यभावात्" इत्यादि अभाव साध्यकस्थल में तो दोष वारित हो जावेगा—क्योंकि यहाँ घटाभाव का यत्किञ्चित्प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व ही लिया—तदवच्छिन्न यावत् घटात्मक प्रतियोगी का अनधि-

भाववान् आत्मत्वादित्यादावव्याप्तिः, तत्रात्मवृत्तिकपिसंयोगाभावाभावः कपिसंयोगस्तस्य गुणत्वात्तत्प्रतियोगितावच्छेदकं गुणसामान्याभावत्वमपि तदवच्छिन्नानधिकरणत्वं हेत्वधिकरणस्याऽऽत्मन इति।

मैवम्। यादृशप्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधिकरणत्वं हेतुमतस्तादृशप्रतियोगितानवच्छेदकत्वस्य विवक्षितत्वात्। ननु कालो घटवान्

करण हेत्वधिकरण जलहृद है—तद्वृत्तिप्रतियोगिव्यधिकरण अभाव घटाभाव हुआ—उसका प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व–उससे भिन्न साध्यतावच्छेदक धूमाभावत्व–तदवच्छिन्न साध्यधूमाभाव–तत्सामानाधिकरण्य हृदान्तर्भावेण वन्ह्यभाव हेतु में है—अव्याप्ति नहीं है।

परन्तु तृतीयपक्ष में भी "आत्मा कपिसंयोगाभाववान् आत्मत्वात्" यहाँ अव्याप्ति है। क्योंकि हेत्वधिकरण (आत्मा) वृत्ति अभाव कपिसंयोगाभावाभाव—और यह अभाव प्रतियोगिव्याधिकरण भी है। तथाहि—कपिसंयोगाभावाभाव कपिसंयोगरूप हुवा—कपिसंयोग गुण है—इधर गुणसामान्याभावाभाव भी गुणरूप ही है—अतः कपिसंयोगाभावाभाव तथा गुणसामान्याभावाभाव ये दोनों अभाव एक हुवे—सो कपिसंयोगाभावाभाव के प्रतियोगितावच्छेदक दो हुवे—कपिसंयोगाभावत्व-तथा–गुणसामान्याभावत्व–इस दृष्टि से कपिसंयोगाभावाभाव का यत्किञ्चित्प्रतियोगितावच्छेदकगुणसामान्याभावत्व भी हुवा—तदवच्छिन्न (गुणसामान्याभावत्वावच्छिन्न) जो गुणसामान्याभाव उसका अनधिकरण हेत्वधिकरण आत्मा है—अतः प्रतियोगिव्यधिकरण-हेत्वधिकरण वृत्ति कपिसंयोगाभावाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक कपिसंयोगाभावत्व वही साध्यतावच्छेदक भी है—अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक नहीं हुवा।

समाधान—मैवम्–यह ठीक नहीं है—यादृश प्रतियोगिता के अवच्छेदकावच्छिन्न का अनधिकरण हेत्वधिकरण हो–तादृश प्रतियोगिता के अनवच्छेदकत्व की साध्यतावच्छेदक में विवक्षा करने से पूर्वोक्त कोई दोष नहीं है—तथाहि—वन्हिमान् धूमात् यहाँ घटाभाव की यादृशप्रतियोगिता करके घटानिष्ठा ही प्रतियोगिता लेना—तब प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व तदवच्छिन्न का अनधिकरण हेत्वधिकरण पर्वत हुवा—सो इत्थंभूत प्रतियोगिव्यधिकरण हेतुसमानाधिकरण अभाव हुवा घटाभाव—घटाभाव का प्रतियोगितावच्छेदक घटत्व–अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक वन्हित्व तदवच्छिन्न साध्य वन्हि सामानाधिकरण्य धूमहेतु में होने से वन्हिमान् धूमात् में अव्याप्ति नहीं है और 'कपिसंयोगाभाववान् आत्मत्वात्' यहाँ हेत्वधिकरण

---

संयोगसामान्याभावसाध्यकमात्मत्वं विरुद्धमतः कपिसंयोगसामान्याभाव उक्तः। वृक्षादौ उत्पत्तिकालावच्छेदेन गुणसामान्याभावसत्त्वेन साध्याभावे प्रतियोगिवैयधिकरण्यं न घटते इत्यतोवृक्षत्वं परित्यज्याऽऽत्मकत्वं हेतुरुक्तः। यादृशेति।

प्रतियोगिताविशेषणमिदम्। अवच्छेदकविशेषणत्वे यादृशावच्छेदकविशिष्टस्यानधिकरणं हेत्वधिकरणं तादृशावच्छेदकभिन्नं यत्साध्यतावच्छेदकमित्यस्यैव सम्यक्त्वे प्रतियोगितादिप्रवेशवैयर्थ्यं स्यात्।

**कालपरिमाणादित्यत्र प्रतियोगिव्यधिकरणाभावाप्रसिद्धिः। हेत्वधिकरणस्य महाकालस्य जगदाधारतया सर्वेषामेवाऽभावानां साध्यतावच्छेदकसंबन्धेन कालिकविशेषणतया प्रतियोग्यधिकरणत्वात्। अत्र केचित्। महाकालान्यत्व-**

आत्मवृत्ति अभाव करके लीजिये कपिसंयोगाभावाभाव परन्तु यादृश प्रतियोगिता करके कपि-संयोगाभावनिष्ठा प्रतियोगिता नहीं ले सकते हैं—क्योंकि तब प्रतियोगितावच्छेदक होगा कपि-संयोगाभावत्व-तदवच्छिन्न का अधिकरण ही हेत्वधिकरण आत्मा है—यादृश पदेन वह प्रतियोगिता लीजिये जिस प्रतियोगिता के अवच्छेदकावच्छिन्न का अनधिकरण हेत्वधिकरण हो—सो ऐसी गुणसामान्याभावनिष्ठा ही प्रतियोगिता ले सकते हैं—तब प्रतियोगितावच्छेदक हुवा गुणसामान्याभावत्व तदवच्छिन्न गुणसामान्याभाव का अनधिकरण हेत्वधिकरण आत्मा है—अतः "कपिसंयोगाभाववान् आत्मत्वात्" यहाँ प्रतियोगिव्यधिकरण हेत्वधिकरणवृत्ति अभाव कपिसंयोगाभावाभाव उसकी यादृश प्रतियोगिता करके गुणसामान्याभाव निष्ठा ही लेना होगा—तदवच्छेदक गुणसामान्याभावत्व-तदवच्छिन्न का अनधिकरण हेत्वधिकरण हुवा आत्मा—तद्वृत्ति अभाव कपिसंयोगाभावाभाव इस अभाव की जो तादृश प्रतियोगिता-सो गुणसामान्याभावनिष्ठा ही लेना होगा—उस प्रतियोगिता का अवच्छेदक गुणसामान्याभावत्व—अनवच्छेदक साध्यतावच्छेदक कपिसंयोगाभावत्व-तदवच्छिन्न कपिसंयोगाभाव का सामानाधिकरण्य आत्मान्तर्भाविण आत्मत्व हेतु में है—अर्थात् मनुष्य की आत्मा में कपिसंयोगाभाव साध्य भी है—और आत्मत्व हेतु भी है।

अब पूर्वोक्त समस्त लक्षण की "कालो घटवान् महाकालपरिमाणात्" यहाँ अव्याप्ति है—क्योंकि यहाँ साध्यतावच्छेदक सम्बन्ध कालिक सम्बन्ध है—क्योंकि पक्ष (काल) में कालिक-सम्बन्ध से घट साध्य है—हेतुतावच्छेदक सम्बन्ध समवाय सम्बन्ध है। सो "कालो घटवान् कालपरिमाणात्" यहाँ प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव अप्रसिद्ध है—क्योंकि हेतुतावच्छेदक समवायसम्बन्ध से कालपरिमाण हेतु का अधिकरण हुआ महाकाल–वह जगत् का आधार ( आश्रय ) होने से–हेत्वधिकरणवृत्ति जो भी अभाव होंगे–वे सब अभाव प्रतियोगितावच्छेदका-वच्छिन्न ( प्रतियोगी ) के अधिकरण ( महाकाल ) में वृत्ति ही होंगे–अतः यहाँ प्रतियोगिव्यधि-करण अभाव के अप्रसिद्धिनिबन्धन अव्याप्ति है। यहाँ कोई लोग ऐसा कहते हैं कि यहाँ महाकाल भेदविशिष्टघटाभाव प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव प्रसिद्ध है–क्योंकि हेत्वधिकरण महा-काल घट का आधार होने पर भी महाकाल भेदविशिष्ट घट का अनाधार ( अनाश्रय ) है–

---

विवक्षितत्वादिति। प्रतियोगिव्यधिकरणहेतुसमानाधिकरणाभावप्रतियोगि-तानवच्छेकत्वेन विवक्षितत्वादित्यर्थः। तथा च कपिसंयोगाभाववान्आत्मत्वादित्यत्र गुणसामान्यभावत्वावच्छिन्नप्रतियोगितैव तादृशीति तदनवच्छेदकत्वस्य साध्यतावच्छे-दके सत्वाल्लक्षणसमन्वयः॥ प्रतियोगिताविशिष्टप्रतियोगितानवच्छेदकं यत्साध्यतावच्छे-दकमित्यादि। प्रतियोगितायां प्रतियोगितावै० स्वतादात्म्य–स्वविशिष्टहेत्वधिकरण-वृत्यभावीयत्वोभयसं०। हेत्वधिकरणे स्ववै० स्वाच्छेदकावच्छिन्नाधिकरणत्वसंबन्धाव-

विशिष्टघटाभावस्तत्र प्रतियोगिव्यधिकरणः, महाकालस्य घटाधारत्वेपि महाकालभेदविशिष्टघटानाधारत्वात्, महाकाले महाकालभेदाभावात्।

वस्तुवस्तु प्रतियोगितावच्छेदकसंबन्धेन प्रतियोग्यनधिकरणीभूतहेत्वधिकरणवृत्त्यभावप्रतियोगितासामान्ये यत्संबन्धावच्छिन्नत्वयद्धर्मावच्छिन्नत्वोभयाभावः तेन संबन्धेन तद्धर्मावच्छिन्नस्य तद्धेतुव्यापकत्वं बोध्यम्।

कारण कि महाकाल में महाकाल का भेद नहीं रहता है–( स्व में स्व का भेद कदापि नहीं रहता है )। अब "कालो घटवान् कालपरिमाणात्" यहाँ नैयायिकैकदेशी ( केचित् ) के मतानुसार महाकाल भेदविशिष्टघटाभाव को लेकर प्रतियोगिव्यधिकरणाभाव की अप्रसिद्धि वारित हो जाती है–परन्तु यदि महाकाल में जगदाधार के नाते महाकालभेदविशिष्टघटात्मक प्रतियोगी का अस्तित्व ही स्वीकार कर लें तब तो महाकालभेदविशिष्टघटाभाव फिर भी प्रतियोगिसमानाधिकरण ही होगा–अतः फिर प्रतियोगिव्याधिकरण अभाव की असिद्धि रह गयी–इसके लिये–सिद्धान्त उत्तर करते हैं "वस्तु-वस्तु" इत्यादि।

यहाँ लक्षण का स्वरूप ऐसा है कि–प्रतियोगितावच्छेदकसम्बन्ध से प्रतियोगी का अनधिकरणीभूत जो हेत्वाधिकरण–तद्वृत्ति जो अभाव–उस अभाव की जो प्रतियोगिता–उस प्रतियोगितासामान्य में यत्सम्बन्धावच्छिन्नत्व ( साध्यतावच्छेदकसम्बन्धावच्छिन्नत्व ) यद्धर्मावच्छिन्नत्व ( साध्यतावच्छेदकधर्मावच्छिन्नत्व ) एतद् उभय का अभाव रहे–उस सम्बन्ध ( साध्यतावच्छेदकसम्बन्ध ) से तद्धर्मावच्छिन्न ( साध्यतावच्छेदकधर्मावच्छिन्न ) को तद्धेतु ( उस हेतु ) का व्यापक जानना चाहिये-और हेतु में तादृशव्यापक ( साध्य ) का जो सामानाधिकरण्य वही व्याप्ति है। वन्हिमान् धूमात् यहाँ हेत्वधिकरण ( पर्वत ) वृत्ति अभाव संयोगेनघटाभाव–इसका प्रतियोगितावच्छेदकसम्बन्ध हुआ–संयोगसम्बन्ध–उस संयोगसम्बन्ध से प्रतियोगी ( घटा-

---

च्छिन्नस्वनिष्ठावच्छेदकताकप्रतियोगिताकभेदवत्वसंबन्धेन। साध्यतावच्छेदकसंबन्धेन प्रतियोग्यनधिकरणत्वविवक्षणे ऽव्याप्तिमाशंकते नन्विति। तत्र। प्रतियोगिव्यधिकरण इति। घटे महाकालान्यत्ववैशिष्ठ्यं सामानाधिकरण्यसंबन्धेन। सामानाधिकरण्यं च स्वरूपेण महाकालभेदाधिकरणे कालिकेन वृत्तित्वरूपम्, एवं च सामानाधिकरण्यघटकविशेषणविशेष्योभयसंबन्धाभ्यां तदुभयवत्वस्य विशिष्टवत्वनियामकतया महाकाले महाकालान्यत्वविशिष्टघटवत्वा ऽसंभवादिति भावः। अयं भावः। वैशिष्ठ्यं महाकालान्यनिरूपितकालिकसंबन्धावच्छिन्नवृत्तित्वरूपम् महाकालान्यवृत्तित्वविशिष्टघटे पर्यवसानम् तदभावीयप्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नस्य तेन संबन्धेनाधिकरणत्वं महाकालभिन्ने एव। न च विशिष्टाधिकरणताया महाकालेऽ नभ्युपगमे महाकालस्य जगधारत्वानुपपत्तिरिति वाच्यम्। तादृशाधिकरणत्वासंभवेपि घटाधिकरणतामादायैव जगदाधारत्वोपपत्तिः, विशिष्टस्य विशेष्यानतिरिक्तत्वादिति-ध्येयम्।

**व्यापकसामानाधिकरण्यं च व्याप्तिः। इत्थं च कालोघटवान् कालपरिमाणा-दित्यत्र संयोगेन घटाभावप्रतियोगिनोपि घटस्यानधिकरणे हेत्वधिकरणे महाकाले वर्तमानः स एव संयोगेन घटाभावस्तस्य प्रतियोगितायां कालिक-संबंधावच्छिन्नत्व घटत्वावच्छिन्नत्वोभयाभावसत्वान्नाव्याप्तिः।**

भाव के प्रतियोगी घट ) का अनधिकरणीभूत हेत्वधिकरण पर्वत–तद्वृत्ति अभाव–घटाभाव–उसकी प्रतियोगिता रही घट में–उस प्रतियोगितासामान्य में यत्सम्बन्धावच्छिन्नत्व ( साध्यता-वच्छेदकसंयोगसम्बन्धावच्छिन्नत्व ) है–परन्तु यद्धर्मा ( साध्यतावच्छेदकधर्मा- ) वच्छिन्नत्व नहीं है–अतः "एकसत्त्वेऽपि द्वयं नास्ति" इति रीत्या उभयाभाव रह गया–तेन सम्बन्धेन–साध्यता-वच्छेदकसम्बन्ध ( संयोगसम्बन्ध ) से तद्धर्मावच्छिन्न साध्यतावच्छेदकधर्मावच्छिन्न ( वन्हित्वा-वच्छिन्नवन्हि ) तद्धेतु ( धूम हेतु ) का व्यापक है–व्यापक ( वन्हि ) का सामानाधिकरण्य पर्वताद्यन्तर्भावेण धूम में है–अतः 'वन्हिमान् धूमात्' में लक्षणसमन्वय हुआ।

'कालो घटवान्' में हेत्वधिकरण ( महाकाल ) वृत्ति अभाव समवायेन घटाभाव मिला–क्योंकि समवायसम्बन्ध से घट अपने अवयव में रहेगा। प्रतियोगितावच्छेदकसम्बन्ध ( समवाय सम्बन्ध ) से प्रतियोगी ( घट ) का अनधिकरणीभूतहेत्वधिरण हुआ महाकाल–तद्वृत्ति अभाव–समवायेन घटाभाव–उसकी प्रतियोगिता घटनिष्ठाप्रतियोगिता–उस प्रतियोगितासामान्य में यद्धर्मा ( साध्यतावच्छेदकधर्मा- ) वच्छिन्नत्व ( घटत्वावाच्छिन्नत्व ) है–परन्तु साध्यतावच्छेदकसम्बन्धा ( कालिक सम्बन्धा ) वच्छिन्नत्व नहीं हैं–अतः उभयाभाव रह गया–तेन सम्बन्धेन–कालिक सम्बन्ध से–तद्धर्मावच्छिन्न ( घटत्वावच्छिन्न ) घट–तद्धेतु ( कालपरिमाण ) का व्यापक हुआ–और व्यापक घट का सामाधिकरण्य कालपरिमाण हेतु में है–क्योंकि घट साध्य भी कालिक सम्बन्ध से महाकाल में है–और कालपरिमाण हेतु भी समवाय सम्बन्ध से महाकाल में है। अतः प्रतियोगिव्यधिकरण अभाव समवायेन घटाभाव प्रसिद्ध हो गया–इससे प्रतियोगिव्यधिकरणा-भावाप्रसिद्धिनिबन्धन अव्याप्ति नहीं हुई।

---

कालस्य जगदाधारत्वप्रवादमनुसृत्याह। वस्तुतस्त्विति। व्यापकसामाना धिकरण्यमिति। तादृश प्रतियोगितासामान्ये यत्संबन्धावच्छिन्नत्व यद्धर्मावच्छिन्न-त्वोभयाभावः तत्संबन्धावच्छिन्नतद्धर्मावच्छिन्नसामानाधिकरण्यं व्याप्तिरित्यर्थः। कालि-केन धूमत्वावच्छिन्नसंबन्धित्वादयोगोलकस्येत्यभावान्तरीयप्रतियोगितायामुभया-भावसत्वाद् धमवान् वन्हेरित्यत्रातिव्याप्तिरतः प्रतियोगितावच्छेदकसंबन्धेनेति। प्रतियोगितावच्छेदकसंबन्धेनेत्यत्रसाध्यतावच्छेदकसंबन्धेनेति तु न वाच्यम्, कालो घटवान् महाकालपरिमाणादित्यत्रैव तादृशप्रतियोगित्वाप्रसिद्ध्याऽव्याप्त्यापत्तेः। विशिष्टसत्तावात् जातेरित्यादावतिव्याप्तिवारणाय प्रतियोगितावच्छेदकावच्छिन्नानधि-करणार्थकं प्रतियोग्यनधिकरणीभूतेति। यत्संबन्धः साध्यतावच्छेदकसंबन्धः यद्धर्मः साध्यतावच्छेदकोधर्मः। अत्र यदि यद्धर्मावच्छिन्नत्वाभावमात्रमुच्यते तदा समवायेन

